कानरूपी सीपमें पड़कर जल तो मुक्ता बन जायेंगे, परन्तु गुणके (सूतके) नहीं रहने पर उनकी माला नहीं बनेगी, उसे खील समझकर कुण्डल बने सर्प चुग लेंगे। रूपक तथा भ्रान्तिमान्‌के द्वारा बड़ा चमत्कार उत्पन्न किया गया है।

रातके पहले संध्या आती है, सूर्य अस्त होता है, भक्तगण सूर्यार्घ्य देते हैं, सन्ध्यामें राग प्रस्फुटित हो रहा है—मुक्त भक्त अपनी आखिरी अञ्जलि दे रहा है, फिर उसे इस परात्मसूर्यके दर्शन नहीं न होंगे—

"ध्रुवमियमपवर्गरात्रिसन्ध्या भवति यतस्त्वयि निर्भरोऽनुरागः।
रुचिमय चरमोऽयमञ्जलिस्ते ननु न चिराद् भविता भवानदृश्यः॥" ४।८४

इसी तरह हम देखते हैं कि गोकुलनाथने स्तुतिमें कहीं कहीं बड़ी अच्छी अभिव्यञ्जनाकी है। इसके अतिरिक्त संध्यावर्णनमें भी कविने अच्छा कवित्व व्यक्त किया है :—

"वासश्वभ्रमभिप्रवेष्टुमवनीमर्माविधः श्वाविधो
व्याधात्त्रव्यधशोणिताक्तशल्लीशालीव पश्चाद्वपुः।"

यह कल्पना तो वास्तवमें बहुत नवीन एवं हृदयग्राहिणी है।

× × ×

## अमृतोदयकी अभिनेयता

अमृतोदय नाटक है तो इसका अभिनय होगा ही, परन्तु वह अभिनय विद्वान्—दर्शनोंके विद्वान् एवं परिनिष्ठतप्रज्ञजनोंको ही आनन्द देगा, साधारण-विद्वज्जन कुछ नहीं प्राप्त करेंगे। इस नाटकके पात्रोंकी साजसज्जा भी नितान्त साधारण होगी, उसके द्वारा भी कुछ आनन्दकी सृष्टि नहीं होगी।

इस प्रसङ्गमें मुझे एक बात कहनी है, वह यह है कि संस्कृत साहित्यमें पाठ्यनाटकोंका उपक्रम अमृतोदयने किया है, इसके आगे यदि प्रवाह विच्छिन्न नहीं हुआ तो अन्यान्य पाठ्यनाटक भी बनेंगे। दृश्यके रूपमें अमृतोदय-को अधिक सफलता नहीं मिलेगी। यह दोष कुछ अंशमें अमृतोदय-पूर्ववर्त्ती प्रतीक नाटकोंमें भी विद्यमान है।

× × ×

यह अमृतोदय महामहोपाध्याय गोकुलनाथोपाध्यायकी कृति है।

× × ×

## महामहोपाध्याय गोकुलनाथोपाध्यायका देश

महामहोपाध्याय गोकुलनाथोपाध्याय बिहारप्रान्तान्तर्गत मिथिलाके निवासी थे। उन्होंने अमृतोदयके अन्तिम अंशमें जो अपना परिचय दिया है उसमें स्पष्ट कहा है कि वह मिथिलाके निवासी थे—

'ते तादृशान् प्रसुवते तनयान्विदेहाः'

'तेषामपि मध्ये माध्यन्दिनचरणगुरवो वत्सवंशवर्द्धनाः फणदहद्विजा एव जानते समाधिजमथच ध्वनिजन्मानमानन्दमेकपदेऽनुभावयितुम्'।

'तत्र वंशे विद्यत एव विद्यानिधिः पीताम्बरो नाम'

'विद्यानिधेः पीताम्बरस्य चतुर्णां पुत्राणामेकतमो गोकुलनाथो नाम'

ऊपरके उद्धरणोंके देखनेसे स्पष्ट है कि म० म० गोकुलनाथ मिथिलाके निवासी थे। इसीके साथ-साथ यह भी स्पष्ट हो जाता है कि वह मैथिलपञ्जी-प्रसिद्ध फणदहा ( फन्नहवार ) वंशके गौरव तथा वत्सगोत्रके थे।

उन्होंने जो अमृतोदयमें अपने वंशका परिचय दिया है वह इतना स्पष्ट है कि इसमें कहीं किसी प्रकारकी अटकलबाजीकी आवश्यकता नहीं है। अमृतोदयके अतिरिक्त उनके काव्यप्रकाशकी टीकाकी जो प्राचीन प्रतियां पाई गई हैं ( जिनके आधारपर वह टीका वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय द्वारा प्रकाशित की गई है ) उसमें प्रत्येक उल्लासकी पुष्पिकामें लिखा है—"मैथिल-महामहोपाध्याय-गोकुल-नाथोपाध्याय-निर्मिते काव्यप्रकाशविवरणे..........उल्लासः समाप्तः"

यह भी स्पष्टरूपमें प्रमाणित करता है वह मैथिल ब्राह्मण थे। फन्नहवारमूलके मैथिल ब्राह्मणोंका निवास 'मधुबनी'के समीप 'मंगरौनी, गाँवमें था तथा अभी भी है। तर्क तथा तन्त्र विद्याके चूडान्तमनीषियोंके निवास होनेका गौरव उस गांवको प्राप्त है।

यह विषय इतना स्पष्ट तथा अविवाद है कि इस संबन्धमें अधिक लिखना अनावश्यक है।

## म. म. गोकुलनाथका समय

म. म. गोकुलनाथोपाध्यायकी कृतियोंमें एक पुस्तक 'मासमीमांसा' भी है। पटना विश्वविद्यालयके पुस्तकालयकी हस्तलिखित पुस्तकशाखामें 'मासमीमांसा'की

एक पुरानी खण्डित प्रति संगृहीत है जिसकी पुष्पिकामें लिखा है—"इति महा-महोपाध्याय-श्रीगोकुलनाथशर्मप्रणीत-मासमीमांसा-परिपूर्णा। शाके १६८०। भाद्रकृष्णदशमीचन्द्रेऽलिखदिदं रजनीनाथः" ॥

वर्त्तमान प्रचलित ईसवी सन् तथा शाकेमें ७८ वर्षोंका अन्तर है। अतः १६८०+७८=१७५८ ई० में वह पुस्तक रजनीनाथनामक किसी पण्डित द्वारा लिखी गई सिद्ध होती है।

भागलपुर ( बिहार )-के व्यास प्रेससे मासमीमांसा छापकर प्रकाशितभी हुई है, उस मुद्रितपुस्तकके १८ वें पृष्ठमें लिखा है—"अस्मिन्नेवैकत्रिंशदधिकषोडश-शताङ्किते ( १६३१ ) शककाले वैशाखो मलमासः" इति "तदधुनापि सम्भवत्येव, सम्प्रति हि शकाब्दा एकत्रिंशदधिकषोडशशती" ( १६३१ ) इससे प्रमाणित होता है कि म० म० गोकुलनाथने १६३१ शाके तदनुसार १७०९ ईसवीमें 'मास-मीमांसा' नामक ग्रन्थकी रचनाकी थी।

मासमीमांसाकी रचना महाराज मिथिलेश राघवसिंहके अनुरोधसे की गई थी, यह भी विद्वत्समाजमें प्रसिद्ध है। इन सब कारणोंसे यह कहा जा सकता है कि गोकुलनाथोपाध्याय सतरहवीं शताब्दीके परार्ध तथा अठारहवीं शताब्दीके पूर्वार्द्धमें ( ईसवी १६५० के बाद १७५० तकके बीचमें ) मिथिलामें थे। पूर्वावधि-निर्णय इसतरह हो जाता है कि उन्होंने ई० १६०९ में 'मासमीमांसा' लिखी थी मासमीमांसाका प्रणयन क्षयवर्ष आदिके निर्णयार्थ ही किया गया था, प्रायः उसके आसपास क्षयवर्ष पड़ता रहा होगा, मिथिलेशने प्रतिष्ठित पण्डित मानकर म० म० गोकुलनाथसे उस विषयपर विवेचनापूर्ण निबन्ध लिखनेका अनुरोध किया होगा और उसकी रक्षाके लिये परिपक्व पाण्डित्यशाली म० म० गोकुलनाथ उपाध्यायने 'मासमीमांसा' लिखी होगी, इनसब बातोंपर विचार करनेसे मालूम पड़ता है कि मासमीमांसाका निर्माण गोकुलनाथकी प्रौढ़ावस्थामें हुआ, अतः उनकी स्थितिको १६५० ई० के बाद माननेमें कुछ आपत्ति नहीं है। उत्तर अवधिमें प्रमाण-स्वरूप कहा जा सकता है कि वह ९० वर्षकी अवस्थामें काशीमें स्वर्गवासी हुए यह प्रसिद्धि है, जिसके साथ पण्डित-परम्परासे यह भी सुना जाता आया है कि जब वह ९० वर्षकी अवस्थामें स्वर्गवासी हुए तब उनके शिष्य म० म० रामेश्वरशर्माने एक श्लोक कहा था, जो इस प्रकार है :—

मातर्गोकुलनाथनामकगुरोर्वाग्देवि तुभ्यं नमः
पृच्छामो भवतीं महीतलमिदं त्यक्त्वैव यद्गच्छसि ।
भूलोके वसतिः कृता मम गुरौ स्वर्गे तथा गीष्पतौ
पाताले फणिनायके भगवति प्रौढिः क्व लब्धाधिका ?

इस सायुरक्त किंवदन्तीके आधारपर उत्तर अवधि भी निश्चितप्राय है। इस किंवदन्तीके अतिरिक्त मुझे तो यह भी मालूम पड़ता है कि गोकुलनाथ अवश्य दीर्घायु थे, क्योंकि उनकी रचनाओं की संख्या तथा प्रौढता प्रमाणित करती है कि वह कुछ वर्षोंमें नहीं सम्पन्न हुई है, उसमें एक सुदीर्घ समय लगा है, और इसी आधारपर मैंने गोकुलनाथ की स्थिति की उत्तर अवधि लगभग १७५० ई० मान ली है। संभव है इस पूर्वोत्तर अवधि-निर्धारणमें १० वर्षोंका अन्तर पड़े, परन्तु अधिक अन्तरकी संभावना नहीं है, मांसमीमांसाका ऊपर दिया गया उद्धरण प्रबल प्रमाण है कि वह पूर्वावधिको बहुत आगे नहीं आने दे सकता है, और उत्तरावधि भी कुछ ऐसी ही है कि वह भी स्थिर है जिसका प्रबलप्रमाण गोकुलनाथोपाध्याय को तर्कानुमोदित एवं परम्पराप्राप्त चिरजीवित्व है।

## म० म० गोकुलनाथके पूर्वजादि

म० म० गोकुलनाथोपाध्यायका समय कुछ बहुत पहले नहीं है, उनके समय के विद्वानोंका, यदि वह मैथिल हैं तो, वंशानुक्रम पञ्जीप्रबन्धद्वारा अभ्रान्तरूपमें प्राप्त हो जाता है। इसी आधारपर म० म० गोकुलनाथका वंशवृक्ष प्रकाशित किया है, जिससे पता चलता है कि म० म० गोकुलनाथके वृद्धप्रपितामह म० म० रुचिपति, प्रपितामह हरिहरोपाध्याय, पितामह रामचन्द्रोपाध्याय, एवं पिता म० म० पीताम्बरोपाध्याय थे। उनके पिताकी उपाधि विद्यानिधि भी थी। वंशवृक्ष के आधारभूत पञ्जीप्रबन्धसे स्पष्ट है कि उनके पिता तथा वृद्धप्रपितामह म० म० पदविभूषित थे। बीचके दो पुरुष उपाध्यायमात्र थे। इसको स्वयं म० म० गोकुलनाथने भी एक प्रकारसे स्वीकार किया है। अमृतोदयके पञ्चम अङ्कमें उन्होंने अपने वृद्धप्रपितामह रुचिपति का नाम बड़े गौरवके साथ लिया है :—

"निगमसरसो माने दण्डाः प्रमत्तसरस्वती-
स्खलनपतनारम्भे हस्तावलम्बनयष्टयः ।

सुकृतसदनोपादानन्ते भवन्ति भजन्ति ये
रुचिपतिकवेर्वंशस्तम्बप्ररोहकरीरताम्"

अपने पिता विद्यानिधि उपाधिसे भूषित म० म० पीताम्बरके सम्बन्धमें भी म० म० गोकुलनाथने कहा है—

प्रकृतिगहने तन्त्रे वैशेषिके विवृतिं व्यधा-
दकुरुत चतुर्वर्गव्याख्यामृतानि च भारते।
भरतवचसां तत्त्वख्यात्यै निबन्धमभाषत
व्यतनुत तथा तिस्रो वाणीविलासकविः कथाः ॥"

"अवितथवचोबन्धे चिन्तावशंवदवाङ्मये
विदति निखिला विद्या विद्यानिधौ दिवमीयुषि।
इयमशरणा वाचां देवी लभेत कमाश्रयं
विदितमथवा कृष्णद्वैपायनो भुवि वर्त्तते ॥"

इस प्रकार हम देखते हैं कि म० म० गोकुलनाथके वृद्धप्रपितामह म० म० रुचिपति थे। संभव है यही रुचिपति मुरारिमिश्रके अनर्घराघव नामक प्रसिद्ध नाटकके प्रसिद्ध टीकाकार हों। म० म० गोकुलनाथके प्रपितामह तथा पितामह क्रमशः हरिहरोपाध्याय एवं रामचन्द्रोपाध्यायके वैदुष्य आदिका कोई सङ्केत कहीं नहीं मिल रहा है। म० म० गोकुलनाथके पिता म० म० विद्यानिधि पीताम्बर पिता होनेके साथ ही गोकुलनाथके विद्यागुरु भी थे, उन्होंने स्वयं लिखा है—

"अधिगतमुपाध्यायाद्विद्यानिधेरनुचिन्तितम्"

म० म० गोकुलनाथकी माताका नाम 'उमा' था, एकावली नामक स्वप्रणीत छन्दोग्रन्थके अन्तमें उन्होंने लिखा है :—

"विद्यानिधिक्षीरधिपारिजातमुमासुतं गोकुलनाथधीरम्।
एकावलीसङ्घटनानिवेशे न्ययुङ्क्त फत्तेपतिशाहभूपः ॥"

इस श्लोकसे उनके पिताका तथा माताका नाम प्रकट हो जाता है।

इसीके साथ यह भी गोकुलनाथने स्पष्ट कर दिया है कि वह ४ भाई थे, म० म० त्रिलोचन, म० म० धनञ्जय, म० म० गोकुलनाथ, एवं म० म० जगद्धर। अमृतोदयमें उन्होंने अपने भाइयोंका स्पष्ट उल्लेख कर दिया है—

"यो जन्मतश्च गुणतश्च मतः कनिष्ठः
श्रीमत्त्रिलोचनकवेश्च धनञ्जयाच्च ।
स श्रीजगद्धरधरातिलकाग्रजन्मा
निर्मास्यति प्रगुणतत्त्वरसं प्रबन्धम् ॥"

इस प्रकार हम देखते हैं कि म० म० गोकुलनाथका वंश नितान्त विद्या-विभवसम्पन्न है। उनके पुत्र—म० म० रघुनाथ तथा म० म० लक्ष्मीनाथ थे। अभी भी उनके वंशके लोग मंगरौनीमें हैं।

## म० म० गोकुलनाथके ग्रन्थ

१— रश्मिचक्रम्— न्यायचिन्तामणिकी टीका
२— आलोकविवरणम्— पक्षधरकृत न्यायचिन्तामण्यालोक पर टीका
३— दीधितिविद्योतः— रघुनाथशिरोमणिकृत चिन्तामणिदीधितिकी टीका
४— न्यायसिद्धान्ततत्त्वम्—
५— दिक्कालनिरूपणम्—
६— लाघवगौरवरहस्यम्—
७— कुसुमाञ्जलिविवरणम्— उदयनाचार्यकृत कुसुमाञ्जलिकी टीका
८— बौद्धाधिकारविवरणम्— ,, ,, बौद्धाधिकारकी टीका
९— शक्तिवादः— ( गादाधरीभिन्नः नवीनः )
१०— मुक्तिवादः— ( ,, ,, )
*११— पदवाक्यरत्नाकरः— वाराणसेय-संस्कृत-विश्वविद्यालय-प्रकाशितः ।
१२— खण्डनकुठारः— ( दिनेशभट्टाचार्यद्वारा मिथिलानव्यन्यायेतिहास नामके ग्रन्थमें—गोकुलनाथकृत रूपमें निर्दिष्ट )
१३— मिथ्यात्वनिरुक्तिः— ( अद्वैतमतस्थापनपरो ग्रन्थः )
१४— कुण्डकादम्बरी— ( गङ्गामें डूबकर मरी हुई अपनी पुत्री कादम्बरीकी स्मृतिरक्षार्थरचित कर्मकाण्ड ग्रन्थ )
१५— कादम्बरीप्रदीपः— द्वैतनिर्णय टीका । ( कादम्बरीस्मारक )

१६— कादम्बरीकीर्त्तिश्लोकः— ( कादम्बरीस्मारक )
१७— कादम्बरी-प्रश्नोत्तरमाला— ( कादम्बरीस्मारक )
*१८— काव्यप्रकाशविवरणम्— वारणसेय सं० वि० वि० द्वारा प्रकाशित
१९— रसमहार्णवः— ( रसनिबन्धः )
*२०— शिवस्तुतिः (शिवशतकापरनामा) सटीका प्रकाशिता
२१— अशौचनिर्णयः— ( स्मृतिनिबन्धः )
२२— वृत्ततरङ्गिणी— छन्दोग्रन्थ
२३— एकावली— ,, ,,
२४— शुद्धिविवेकः— स्मृतिनिबन्धः
*२५— मासमीमांसा— क्षयमास-मलमासादिनिरूपकग्रन्थः
*२६— सूक्तिमुक्तावली— वाराणसेय सं० वि० वि० द्वारा प्रकाश्यमाना
२७— मदालसानाटकम्—
*२८— अमृतोदयनाटकम्— म० म० मुकुन्दझा द्वारा तथा निर्णयसागर द्वारा प्रकाशितम्
२९— आधाराधेयभावतत्त्वपरीक्षा ।
३०— विशिष्टवैशिष्ट्यबोधः ।

इन ग्रन्थोंमें जो * पुष्पाङ्कित हैं वह प्रकाशित हैं, उनके अतिरिक्त ग्रन्थोंकी चर्चा पदवाक्यरत्नाकरकी भूमिका, मिथिलातत्त्वविमर्श, तीरभुक्तीतिहास, एवं मिथिलानव्यन्यायेतिहास नामक ग्रन्थोंमें हुई है ।

३१—भूयाम्य साधनप्रकरण ( पृथ्वी दर्पणाभ है इस सिद्धान्तका समर्थक ग्रन्थ )

इस ग्रन्थकी चर्चा म० म० गोकुलनाथने स्वयं निर्मित अमृतोदय टिप्पणीमें ४ र्थ अङ्कके ५९ वें श्लोकके विवरणमें की है । वह टिप्पणीभी उनकी ही रचना है यह—'कन्दुकवर्त्तुला भूमिरिति ज्यौतिषिकाः, तेऽपि मया भूयाम्यसाधनप्रकरणे निराकृताः' इस लेखसे सिद्ध होता है, इसी टिप्पणीके स्वरससे 'भूयाम्यसाधन-प्रकरण' तथा उस टिप्पणीकी एककर्तृकता सिद्ध होती है । इस प्रसङ्गमें कथित टिप्पणी 'अमृतोदय' नाटकके निर्णयसागरप्रेससे प्रकाशित १९३५ ई० वाले संस्करणमें छपी है । जिज्ञासुजन उसे देख सकते हैं ।

## म. म. गोकुलनाथके पुत्र शिष्य आदि

म. म. मुकुन्दझा वक्शीने जो वंशवृक्ष प्रस्तुत किया है उससे उनके पुत्रोंके विषयमें कुछ नहीं पता चलता है, उनकी भूमिकासे इतनाभर ज्ञात होता है कि उनकी एक कादम्बरीनामकी कन्या गङ्गामें डूब गई थी, जिसके नामको अमर करनेके लिये गोकुलनाथने कुण्डकादम्बरीकी रचना की। इधर गोकुलनाथरचित काव्यप्रकाशविवरण वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालयने प्रकाशित किया है। उसका सम्पादन कविशेखर श्रीवदरीनाथ झाने किया है। कविशेखरजीने अपनी भूमिकामें लिखा है कि गोकुलनाथके दो पुत्र थे, म० म० रघुनाथ तथा म० म० लक्ष्मी-नाथ। कन्याके सम्बन्धमें उन्होंने भी म० म० मुकुन्दझाकी बात मानी है। कविशेखरजीद्वारा प्रस्तुत वंशवृक्षमेंभी म० म० रघुनाथ एवं महामहोपाध्याय लक्ष्मीनाथके नाम आये हैं।

इसके अतिरिक्त कविशेखरजीने यह भी सूचना दी है कि इनके विद्यार्थियोंमें म० म० रामेश्वर मिश्र मुख्य थे।

इस प्रकार हम देखते हैं कि म० म० गोकुलनाथोपाध्याय योग्य पिताके योग्यपुत्र ही नहीं, योग्यपुत्रके योग्य पिता भी थे।

## म० म० गोकुलनाथका राजाश्रय

'मासमीमांसा'के विषयमें यह किंवदन्ती अतिप्रथित है कि महाराज मिथि-लेश राघव सिंहके अनुरोधसे महामहोपाध्याय गोकुलनाथने 'मासमीमांसा' नामक ग्रन्थ लिखा था। इससे पता चलता है कि गोकुलनाथको महाराज राघव सिंहका आश्रय प्राप्त था। यह भी कहा जा सकता है कि क्षयमासके संबन्धमें संदेहोंके निवारणार्थ महाराज राघवसिंहने अपने आश्रित पण्डितप्रवर गोकुलनाथो-पाध्यायको प्रेरित किया हो।

उत्तरप्रदेशके पश्चिमोत्तर भागमें अवस्थित 'टिहरीगढ़वाल' नामका एक राज्य था, वहाँ एक 'फतेह सिंह' नामके राजा थे। उनका आश्रय भी म० म० गोकुलनाथको मिला था, यह बात गोकुलनाथ लिखित 'एकावली' नामक छन्दो-ग्रन्थसे प्रमाणित है, उसमें लिखा है :—

"वृत्तसागररत्नानां सारमुद्धृत्य निर्मिता ।
एकावली 'फतेशाह' तव कण्ठे लुठत्वसौ ॥"

इस प्रकार देखते हैं कि म० म० गोकुलनाथको दो महाराजोंकी छत्रछाया प्राप्त थी । यह भी संभव है कि महाराज राघवसिंहके आश्रयमें रहते हुए म० म० गोकुलनाथोपाध्याय कभी तीर्थयात्रा, राजदरबारदर्शन, निमन्त्रण आदि किसी कारण विशेषसे 'टिहरी गढ़वाल' गये हों, और उन्होंने वहाँके तात्कालिक महाराज फतेहसिंहके द्वारा आहत होकर उनकी गुणग्राहकताके पुरस्कारस्वरूप उनके नामका निर्देश अपनी कृतिमें किया हो ।

## महामहोपाध्यायगोकुलनाथका सम्प्रदाय

म. म. गोकुलनाथने अमृतोदयमें जिस परमात्माकी वन्दनाकी है, उससे उनके सम्प्रदायका प्रकाशन नहीं होता है, वह किसी भी सम्प्रदायके कविका मङ्गलश्लोक हो सकता है, वह सार्वजनीन है ।

काव्यप्रकाशके प्रत्येक उल्लासके आदि तथा अन्तमें भी गोकुलनाथने प्रायः देवस्तुतिकी है, जिसमें कृष्ण, दुर्गा, शिव तीनों देवताओंकी वन्दना है, वह भी किसी खासपक्षका पोषक नहीं है, अन्यान्य ग्रन्थोंकी वन्दनायें भी इसी तरह हैं । इन बातों पर ध्यान देने तथा मिथिलाकी प्रचलित परम्परापर विचार करनेसे यह सिद्ध है कि गोकुलनाथोपाध्याय पञ्चदेवोपासक थे जैसे कि अब भी मिथिलाके नैष्ठिक पण्डित हुआ करते हैं । उनकी पूजामें शिव, विष्णु और सूर्य, दुर्गा और गणेश इन पाँचों देवोंका समान स्थान रहता है । आप किसी भी मैथिल नैष्ठिक पण्डितकी पूजापद्धति देखकर इसका निश्चय कर ले सकते हैं ।

## म० म० गोकुलनाथोपाध्यायका पाण्डित्य

म० म० गोकुलनाथोपाध्याय यदि एकमात्र अमृतोदय लिखकर ही सन्तोष कर लिये होते, कोई दूसरा ग्रन्थ नहीं लिख गये होते, तथापि उनका अपार पाण्डित्य असन्दिग्धभावसे प्रमाणित हो जाता । अमृतोदयकी सर्वाङ्गपूर्णता उनके प्रगाढपाण्डित्यका परिचय देनेके लिये पर्याप्त है । वह साधक जिसने अनुमान-खण्डके पदार्थोंको रङ्गमञ्चपर लाकर खड़ा कर दिया, वह कवि जिसने पक्षताके शरीरको स्वेदार्द्र तथा परामर्शको विरहकातर बना दिया, वह शिल्पी जिसकी

चतुरताने वाणीका अभिसार वर्णन किया, कितना बड़ा चिन्तक तथा शब्दशिल्पी रहा होगा इसकी कल्पना कठिन नहीं है। गोकुलनाथोपाध्यायने तो दर्शन, साहित्य, स्मृति, काव्य, नाटक, कोई भी विषय नहीं छोड़ा है, सभी विषयोंमें ग्रन्थ लिखे हैं और केवल नाम भरके लिये नहीं लिखा है, ऐसा लिखा है जो उस विषयपर चरमकोटि है। न्यायशास्त्रके प्रायः समस्त अङ्गोंको उनकी लेखनीने सनाथ किया है, कुछ इस तरहकी दी है जो अक्षुण्ण मार्ग कहा जा सकता है। कर्मकाण्डमें ऐसे ग्रन्थ लिखे हैं जो उस विषयमें चूडान्त माने जाते हैं, अलङ्कार शास्त्रको वह दिशा प्रदानकी है जो आजतक अदृष्ट थी, कहाँ तक कहा जाय, ज्यौतिषसे संबन्ध रखने वाले विषयों पर भी उनकी रचना शीर्ष स्थान अधिकृत करती है। 'मासमीमांसा'की मर्यादा अपने विषयमें किसी भी ग्रन्थको पीछे छोड़ जाती है। उन्होंने 'भूयाम्यसाधनप्रकरण' लिखकर ज्योतिष विद्यामें जो नवीन मान्यता कायमकी है वह अद्भुत है।

उनके अन्यान्य शास्त्रीय ज्ञानको भुला देने परभी उनका एकमात्र 'वाक्य-पदीय' उनकी सर्वाङ्गीण विद्वत्ताका परिचय देनेके लिये पर्याप्त है।

उनकी जो रचना प्रकाशमें आई है वह अप्रकाशित रचनाओंकी गम्भीरताका आभास देती है, इस दिशामें प्रयत्न होना चाहिये कि उनके अन्यान्य ग्रन्थ शीघ्र प्रकाशमें आवें, जिन्हें पढ़कर लोग अपनेको धन्य बना सकें।

अन्तमें, मैंने उनके अमृतोदयकी व्याख्या लिखकर उनके पाण्डित्यका जो कदर्थन किया है, उसके लिये मैं उनकी आत्मासे क्षमा चाहता हूँ।

—रामचन्द्रमिश्रः

# पात्रपरिचयः

## पुरुषपात्र

| | | |
|---|---|---|
| १. अपवर्ग | — | जिसे श्रुतिने राज्याभिषिक्त किया है। |
| २. कञ्चुकी | — | न्यायराजाके दरबारका, प्रतिबन्धनामक। |
| ३. विदूषक | — | × × × |
| ४. परामर्श | — | न्यायका पुत्र, पक्षताके संसर्गसे अनुमितिको उत्पन्न करनेवाला। |
| ५. निर्वेद | — | संसारकी अनित्यता आदिसे उत्पन्न भाव। |
| ६. पतञ्जलि | — | योगदर्शनके प्रवर्त्तक। |
| ७. जाबालि | — | पतञ्जलिशिष्य। |
| ८. महाव्रतकापालिक | — | भैरवभक्त कापालिक। |
| ९. निर्जर | — | जैनदर्शनोक्तनियम। |
| १०. पुरुष | — | जीव मुमुक्षु। |
| ११. पुरुषोत्तम | — | ईश्वर, जगत्कारण। |
| १२. बुद्धमार्ग | — | बुद्धद्वारा उपदिष्ट मुक्तिमार्ग। |
| १३. अर्हत्सिद्धान्त | — | जैनमत। |
| १४. पाशुपतसिद्धान्त | — | शैवदर्शनोक्तमत। |
| १५. वैष्णवसिद्धान्त | — | श्रीकृष्णभक्तिशाखाके दर्शनमत। |
| १६. कर्मकाण्ड | — | यज्ञादिसे मोक्षवादी सिद्धान्त। |
| १७. सांख्ययोग | — | स्वनामख्यात दर्शनमत। |

## स्त्रीपात्र

| | | |
|---|---|---|
| १. श्रुति | — | अपवर्गको राज्याभिषिक्त करनेवाली मुख्य प्रपञ्च-परायणा स्त्री। |
| २. आन्वीक्षिकी | — | इसे श्रुति की प्रधान सेनापति कहा जा सकता है। इसने समस्त विरोधियोंको परास्त किया। |

| | | |
|---|---|---|
| ३. चेटी | — | साधनसिद्धि। इसने प्रतिबन्धनामक कञ्चुकीके साथ मिलकर परामर्शको साधनसदनकी तृतीय भूमिका पर पहुँचाया। |
| ४. कथा | — | जो विप्रतिपत्तिद्वारा पक्षताको प्रेरित करती है। |
| ५. पक्षता | — | संशय तथा अनुमितीच्छा की अयोनिजा कन्या, जिसके गर्भसे अनुमिति उत्पन्न होगी परामर्शसे। यही अनुमिति पुरुषसे मिलकर उसका प्रमितिपर विश्वास उत्पन्न कराती है। |
| ६. श्रद्धा | — | जिसके द्वारा पुरुष ज्ञानप्रवृत्त होगा। |
| ७. विविदिषा | — | ज्ञानसे पूर्व होनेवाली जिज्ञासा। |
| ८. प्रथमा-सेश्वरमीमांसा | — | रामानुजमत। |
| ९. द्वितीया-सेश्वरमीमांसा | — | शाङ्करमत। |
| १०. ब्रह्मविद्या | — | उपनिषद्। |
| ११. मीमांसा | — | अदृष्टवादी जैमिनिमत। |
| १२. सरस्वती | — | विद्याधिष्ठात्री। |

## प्रस्तावनामें—

| | | |
|---|---|---|
| सूत्रधार | — | रागनामक नट। यही संसारका प्रवर्त्तक है। प्रारभ्यमाणमोक्ष नाटकमें इसका आश्रय महामोह उन्मूलित हो गया, इसने शान्तिके आश्रयमें शरण ली। |
| नट | — | इसने रागको सारी स्थिति समझा दी। |

॥ श्रीः ॥

# अमृतोदयम्

## 'प्रकाश'संस्कृत-हिन्दीव्याख्योपेतम्

### प्रथमोऽङ्कः

ब्रह्माण्डबिन्दुगणवर्षणवारिवाह

वज्रं च मुञ्चसि निषिञ्चसि जीवनं च ।

---

कज्जलाविलगोपालबालानयनवासतः ।
इव श्यामः श्रियं दिश्यान्मम केशीनिषूदनः ॥ १ ॥
श्रद्धानतेन शिरसा पितरं 'मधुसूदनम्' ।
प्रसूं 'जयमणिं' चाहं प्रणतोऽस्मि पुनः पुनः ॥ २ ॥
गोकुलनाथपरिष्कृतभाषानवबोधबद्धवैमुख्यान् ।
मन्ये कतिचन बालान् प्रोत्साहयिता प्रकाशो मे ॥ ३ ॥
सन्तो गुणेन तुष्यन्ति स नैकान्तेन दुर्लभः ।
दोषाऽखिलेऽपि तेनात्र दृक्पातः क्रियतां बुधैः ॥ ४ ॥

अथ समाधिस्थितप्रज्ञो योगिप्रवरो नैयायिकमूर्धन्यो ध्वनिमर्मज्ञश्चोपाध्याय-गोकुलनाथो जगत्सन्तापादुद्विजमानान् लोकानुद्दिधीर्षुः सरसया नाटकपद्धत्या तेभ्यो मोक्षोपायमभिधास्यन्नमृतोदयं नाम नाटकं प्रारभमाणः प्रथमं द्वादशपदां नान्दीं प्रस्तुवँस्तत्र परमात्मस्तुतिरूपं मङ्गलमुपनिबध्नाति—ब्रह्माण्डेति । ब्रह्माण्डानि भुवनानि बिन्दवो जलकणास्तेषां गणस्य समुदायस्य वर्षणे वारिवाह मेघ, अनन्त-ब्रह्माण्डरूपजलबिन्दुवर्षणे जलद, त्वं वज्रं प्राणिनामन्तकरं प्रलयरूपं मुञ्चसि अत-

---

ब्रह्माण्डरूप अपरिमित जलबिन्दुओंकी वर्षा करनेवाले मेघ ( अनन्त कोटि ब्रह्माण्डके रचयिता परमात्मन् ) आप वज्र भी गिराते हैं और जल भी बरसाते हैं ।

सृष्टं त्वया स्वपरदृष्टिविलोपकष्टं
निर्मार्ष्टुमर्हति तवैव विवेकविद्युत् ॥ १ ॥

क्रितोपनतभावेनोपस्थापयसि, जीवनं पुनः प्राणधारणं च निषिञ्चसि निषेकद्वारा स्फुटयसि । त्वया मेघेन सृष्टं स्वपरदृष्टिविलोपकष्टम् दृक्शक्तिलोपरूपं कष्टम् तवैव विवेकविद्युत् विवेकख्यातिरूपा चपला निर्माष्टुं दूरीकर्त्तुमर्हति क्षमते । मेघो जलबिन्दून् वर्षति, कदाचिद्वज्रं पातयति अथ जलं वर्षति, मेघेन कृतस्य स्वपरदृक्शक्तिप्रतिबन्धकरस्यान्धकारस्य विनाशो मेघकृतया विद्युतैव जायते, तथैवायमिह मेघत्वेनाध्यवसितः परमात्मा ब्रह्माण्डरूपान् जलबिन्दून् वर्षति; खण्डप्रलयादिरूपं प्राणिसंहारकारणं वज्रं मुञ्चति, अथ पुनः सिसृक्षाप्रेरितो जीवनं सृजति । स्वपरयोर्जीवपरमात्मनोर्दृष्टेरपरोक्षानुभवस्य विलोपरूपं कष्टमाविद्यकं स एव उत्पादयति, अथ तदीया विवेकख्यातिरूपा विद्युदेव तत्कष्टमपनोदितुं क्षमते इति परमात्मस्तुतिर्मेघरूपकद्वाराऽत्र निबद्धा । अनेन रूपकेण परमात्मनः सृष्टिस्थितिप्रलयकर्तृत्वं प्रतीङ्गितं कृतम्, ब्रह्माण्डबिन्दुगणवर्षणवारिवाहेति सृष्टिः, जीवनं निषिञ्चसीति स्थितिः, वज्रं मुञ्चसीति प्रलयश्च व्यज्यते । एवं—'यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते येन जातानि जीवन्ति यत्प्रयन्त्यभिसंविशन्ती'ति श्रुतिरर्थतः समुपनिबद्धा भवति । अत्र ब्रह्माण्डानां बिन्दुरूपत्वान्नानात्वं तेन च 'नेह नानास्ति किञ्चन' इति समर्थितं तेषां क्षणभङ्गुरत्वम्, अनन्तब्रह्माण्डाश्रयस्य परमात्मनो भूमरूपतया 'यो वै भूमा तत्सुखम्' इति श्रुत्युक्तं सुखरूपत्वम्, सुखस्य चिदेकजातीयत्वाच्चिद्रूपत्वञ्च, एवं पूर्वार्द्धोक्तजगज्जन्मस्थितिप्रलयकारणत्वेन कालत्रयानपायित्वात्सत्त्वं चेति संहत्य सच्चिदानन्दरूपत्वं परमात्मन उक्तम् । स्वपरदृष्टिविलोपकष्टं त्वयैव सृष्टमिति नैयायिकदृष्ट्योक्तम्, वेदान्तिनां तु नित्याऽविद्या । विवेकविद्युदिति विवेकख्यातिर्विवक्षिता बोध्या । तदुक्तं योगसूत्रे—'विवेकख्यातिरविप्लवा हानोपायः' इति ॥ साङ्गं रूपकमलङ्कारः, अत्र

(आप प्रलय भी करते हैं और सृष्टिका पालन भी करते हैं) अपने तथा दूसरोंके नहीं दीखनेका कष्ट—अन्धकार—आपका ही निर्माण है, (आत्मा तथा अनात्माके अविवेकके मूल अज्ञानको आपने ही पैदा किया है) जिसको आपकी बिजली ही दूर कर सकती है (जिस अज्ञानको आपका ज्ञान ही दूर कर सकता है) ॥ १ ॥

अपि च—

असकृदुपरमद्भिरङ्कभेदै-
र्नटगणनिष्क्रमणाद्विविक्तरङ्गः ।
अविदितसुखसन्धिरामुखान्तो
निगमकवेस्तव नाटकप्रबन्धः ॥ २ ॥

---

परमात्मा मेघत्वेन रूप्यमाणोऽङ्गी, तदभिवर्षितजलबिन्दुरूपतया ब्रह्माण्डानि, प्रलयो वज्रत्वेन, पुनः सृष्टेर्जीवनत्वेन, अज्ञानमन्धकारतया, विवेकख्यातिर्विद्युद्रूपतया रूप्यत इति 'अङ्गिनो यदि साङ्गस्य रूपणं साङ्गमेव तदि'तिसाङ्गरूपकलक्षणसमन्वयः 'उक्तं वसन्ततिलकं तभजा जगौ गः' इति लक्षितं वसन्ततिलकं वृत्तम् । अत्र श्लोके आदौ ब्रह्मशब्द उपात्त इति वर्णगणादिशुद्धिरत्र नातीवोपयुज्यते, तदुक्तम्—

'देवतावाचकाः शब्दा ये च भद्रादिवाचकाः ।
ते सर्वे नैव निन्द्याः स्युर्लिपितो गणतोऽपि वा ॥' इति ॥ १ ॥

असकृदिति । ( हे परमात्मन् ) निगमकवेः वेदप्रणेतुस्तवायं नाटकप्रबन्धः संसारनाटकरूपा कृतिः असकृत् वारंवारम् उपरमद्भिः अवसानं गच्छद्भिः प्रलये समाप्तिं भजद्भिः अङ्कभेदैः सृष्टिव्यापारविशेषैः कथाप्रसङ्गसमाप्तिसूचकैर्विरामैः हेतुभिः नटगणानां नानाभूमिकास्वीकारपूर्वकं जगद्रङ्गस्थले समागच्छतां जीवानां निष्क्रमणात् वृत्तिनिरोधरूपान्निर्गमात् विविक्तरङ्गः विजनीभूतरङ्गमञ्चः, अविदितमुखसन्धिः बीजोपक्षेपकार्यारम्भाभ्यां मुखसन्धिर्ज्ञायते संसारस्यानादितयाऽत्र मुखसन्धिरज्ञातः, आमुखान्तः नाटकान्तरे आमुखं प्रस्तावनाऽऽदौ दृश्यतेऽत्र च

---

और—आप वेद-निर्माता कवि हैं, आपके द्वारा विरचित इस संसाररूप नाटकके अङ्क ( सृष्टि ) बार बार बदलते हैं, उनके अन्तमें सभी नटों ( संसारी जीवों ) के निकल जाने से मञ्च ( संसार ) निर्जन हो जाता है । अन्य नाटकोंमें मुखसन्धि होती है परन्तु आपके संसार नाटककी मुखसन्धि ( आदिम प्रवृत्ति ) का पता नहीं है ( क्योंकि संसार-प्रवाह अनादि है ) इसमें आमुख ( समाधिजन्य सर्वज्ञता स्वरूप प्राप्ति ) अन्तमें होता है, जब कि अन्य नाटकोंमें आमुख ( प्रस्तावना ) आदिमें होता है ॥ २ ॥

किंच ।

न दहति सगरान्वयान्न पादात्
प्रभवति नाप्यलिकादुदेति चक्षुः ।

समाधिलभ्यसार्वज्ञ्यस्वरूपानुभूतिरूपा प्रस्तावनाऽऽमुखमन्ते इति एतादृशः । अत्र श्लोके परमात्मा निगमकवित्वेन रूप्यते संसारश्च तन्निर्मितनाटकप्रबन्धरूपत्वेन । तत्र संसारनाटके नाटकान्तरसाधारण्यं पूर्वार्द्धेन प्रतिपादनं तृतीयेन तु पादेन नाटकान्तराद् व्यतिरेकः प्रतिपाद्यः । अन्येष्वपि नाटकेषु अङ्काः असकृदुपरमन्ति कथाप्रस्तावरवैविध्यमनुध्याय कविर्यथाकथाविच्छेदमङ्कान् समापयति, अत्रापि परमात्मकृते संसारनाटकेऽङ्काः सृष्टिव्यापारा असकृदुपरमन्ति प्रलये समाप्नुवन्ति । अन्येष्वपि नाटकेषु अङ्कसमाप्तौ सर्वे नटा रङ्गस्थलादपसरन्ति ( "अन्तनिष्क्रान्तनिखिलपात्रोऽङ्क इति कीर्त्तित" एवंलक्षणत्वादङ्कस्य ) तथा च रङ्गस्थलं विजनं सञ्जायते, अत्रापि संसारनाटके प्रलये जीवरूपा नटा जगतोऽपसरन्तीति विविक्तता जायते रङ्गस्थलस्य । एतावदत्र संसारनाटके लौकिकनाटकान्तरसाधर्म्यम् , सम्प्रति व्यतिरकं प्रदर्शयति—

अविदितेति । अन्येषु लौकिकनाटकेषु मुखसन्धिर्निबध्यते, मुखसन्धिलक्षणं दशरूपके यथा—

"मुखं बीजसमुत्पत्तिर्नानार्थरससंभवा" इति ।

किञ्चान्येषु नाटकेषु आमुखमादौ दृश्यते—

'नटीविदूषको वापि पारिपार्श्विक एव वा ।
सूत्रधारेण सहिताः संलापं यत्र कुर्वते ॥
चित्रैर्वाक्यैः स्वकार्योत्थैः प्रस्तुताक्षेपिभिर्मिथः ।
आमुखं तत्तु विज्ञेयं नाम्ना प्रस्तावनापि सा ॥" इति तल्लक्षणम् ।

अत्र संसारनाटके तु मुखसन्धिपरिज्ञानायापेक्ष्यमाणो बीजोपक्षेपसमय एव न परिज्ञायते संसारस्यानादिप्रवाहवृत्तत्वात् , एवं समाधिपरिपाकभवसार्वज्ञ्यस्वरूपाऽनुभूतिरूपा च प्रस्तावनाऽत्रान्त एव जायत इति बोध्यम् । पुष्पिताग्रावृत्तम् ॥२॥

न दहतीति । ( हे परमात्मन् ) मम चक्षुः नेत्रम् सगरान्वयान् सगरसन्तानान् न दहति ( अतो नाहं कपिलः ), ( मम चक्षुः ) पादात् चरणदेशात् न प्रभवति

और—मेरी आंखें सगरके पुत्रोंको नहीं, जलाती हैं ( अतः मैं कपिल नहीं हूँ ),

न च किमपि शृणोति नेत्रवर्गो
मम कथमस्तु तव स्तवेऽधिकारः ॥ ३ ॥
( नान्द्यन्ते )

नोत्पद्यते ( अतो नाहमक्षपादो नाम न्यायदर्शनप्रणेता ), ( मम चक्षुः ) अलिकात् ललाटतलात् अपि न उदेति प्रकटति ( अतो नाहं शिवः ), मम नेत्रवर्गः नयनयुगम् किमपि न शृणोति न आकर्णयति ( अतो नहि सर्पराजः शेषनागः ) अस्यां स्थितौ मम साधारणपुरुषस्य तव अचिन्त्यवैभवस्य परमात्मनः स्तवे स्तुतौ अधिकारः समर्थता कथं केन प्रकारेण अस्तु जायताम् । यद्यहं कपिलाक्षपादशिव-शेषनागान्यतमोऽभविष्यं तदैव तव स्तुतिं कर्तुं प्राभविष्यं न चास्मि तथेति वृथा मम तव स्तुतौ प्रवृत्तिकथेति भावः । अत्र न दहतीत्यादिकानि विशेषणसमर्पक-वाक्यानि स्वस्मिन्कपिलाद्यसाधारणकार्यकर्तृत्वनिषेधमुखेन नाहं कपिल इत्याद्यभि-प्रायगर्भाणीति परिकरो नामालङ्कारः, "अलङ्कारः परिकरः साभिप्राये विशेषणे" इति तल्लक्षणात् । कपिलो हि तपसि वर्त्तमानः स्वतपोविघ्नमाचरतः सगरसुतानधाक्षीदिति कथा प्रथते ॥ पुष्पिताग्रेव वृत्तम् ॥ ३ ॥

नान्द्यन्ते इति । कुशीलवानुष्ठिताया नान्द्या अवसाने सूत्रधारो वक्ष्यमाण-रूपेणाहेत्यग्रेतनेनान्वयः । नान्दीपदव्युत्पत्तिस्तल्लक्षणञ्च, यथाह भरतः—

"नन्दन्ति काव्यानि कवीन्द्रवर्गाः कुशीलवाः पारिषदाश्च सर्वे ।
यस्मादियं सज्जनसिन्धुहंसी तस्मादियं सा कथितेति नान्दी ॥"

"आशीर्नमक्रियारूपः श्लोकः काव्यार्थसूचकः ।
नान्दीति कथ्यते पूर्वैः पदैर्द्वादशभिर्युता ॥"

'पदैर्द्वादशभिर्युता' इत्यत्रत्यं पदपदम्—

"श्लोकपादः पदं केचित्सुप्तिङन्तमथापरे ।
परेऽवान्तरवाक्यैकस्वरूपं पदमूचिरे ॥"

मेरी आँख पैर से नहीं पैदा होती है ( अतः मैं अक्षपाद नहीं हूँ ), मेरी आँखें कुछ भी नहीं सुनती हैं ( अतः मैं पतञ्जलि–शेषनाग नहीं हूँ ) मैं ( इस स्थितिमें ) आपकी स्तुति करनेका अधिकार किस प्रकार पा सकता हूँ ॥ ३ ॥
( नान्दीके बाद )

सूत्रधारः—निर्वर्तित एष प्रत्याहरणादिभिरङ्गैरुपबृंहितः पूर्वरङ्गः। साम्प्रतमवसरो गुरोर्गोकुलनाथस्य गिरां प्रबन्धमभिनेतुम्। उपनतश्चासौ प्रशान्तपरितापोपप्लवः शिशिरमासः। इह हि—

**नोद्वेजयन्ति जनतामभिनयकर्मणि न खेदयन्ति नटान्।**
**आयामिनः सुषीमा व्यायामसहा निशायामाः ॥ ४ ॥**

---

इति नाट्यप्रदीपोक्तदिशा भिन्नार्थकम्। अत्र तु श्लोकपाद एव पदम्, त्रिभिः श्लोकैरत्र नान्द्या द्वादशपदता सुपूरा। नान्द्या बहूनि प्रत्याहारावतार-दिक्पालपूजनादीन्यङ्गानि, तानि त्वनावश्यकतया ग्रन्थेषु नोपन्यस्यन्ते, तदुक्त-मभिनवगुप्तपादैः—'प्रत्याहारादेरेकविंशतेरङ्गकलापस्यानुपयुक्तिः' इति। एतदेव मनसि निधाय वसन्तराजीयेऽभिहितम्—

"यद्यप्यङ्गानि भूयांसि पूर्वरङ्गस्य नाटके।
तेषामवश्यकर्त्तव्या नान्दी नन्दीश्वरप्रिया ॥" इति।

प्रत्याहरणावतरणादिभिः—प्रत्याहारोऽवतारो दिक्पालपूजेत्यादीनि यानि नान्द्या अङ्गानि पूर्वमुक्तानि तैः। उपबृंहितः—समृद्धः। नाटकपक्षे स्फुटोऽर्थः, तत्त्वपक्षीयार्थस्तु—प्रत्याहरणम्—प्रायणम्—मृत्युः, अवतरणम् पुनर्जन्मग्रहणम् तदादि-भिर्जीवधर्मैरुपबृंहितः सहितः पूर्वरङ्गः प्रेत्यभावपरम्परास्वरूपः निर्वर्त्तितः अनुष्ठितः, साम्प्रतं—अवसिते पूर्वरङ्गे। गिरां प्रबन्धम्—वाणीविलासममृतोदयं नाम नाटकम्। उपनतः—उपस्थितः। प्रशान्तपरितापोपप्लवः—शान्तोष्णकरसन्तापोपद्रवः। तत्त्वपक्षे तु सन्तापः सांसारिकस्तापः, शिशिरमासश्च शान्तिमयः कालो बोध्यः ॥

नोद्वेजयन्तीति। (इह हि शिशिरसमये) आयामिनः दैर्घ्यवन्तः सुषीमाः शीतलाः व्यायामसहाः परिश्रमक्षमाः निशायामाः रात्रेः प्रहराः जनताम् दर्शकजन-समुदायम् न उद्वेजयन्ति उष्णताधिक्येन नाटकदर्शनकाले विमनस्कान् न कुर्वन्ति,

---

सूत्रधार—प्रत्याहरण आदि अङ्गोंसे युक्त पूर्वरङ्गका अनुष्ठान कर लिया गया है। अब अवसर है कि गुरुवर गोकुलनाथके नाटकका अभिनय किया जाय। गर्मीके कष्टोंसे रहित यह शिशिरका समय है।

इसमें—लम्बे तथा शीतल अतएव व्यायामके लिए उपयुक्त रात्रिके प्रहर

अतिमात्रमत्र च स्वदते मधुरातपस्तपस्यदिवसः। यत्र खलु—

निभृतनिलीनां नलिनीं विचिन्वतः पयसि रुचिपतेः पतितः।
चिरविरहतनुतरेभ्यः करेभ्य इव तीव्रतावलयः॥ ५॥

---

अभिनयकर्मणि आङ्गिकवाचिकाहार्यसात्त्विकभेदेन चतुर्धा भिद्यमानेऽभिनयरूपे व्यापारे नटान् अभिनयप्रवृत्तान् न खेदयन्ति न क्लेशयन्ति। (तदयमुपयुक्तोऽवसरो गोकुलनाथप्रबन्धमभिनेतुमिति योजना) ग्रीष्मे रात्रावपि सन्तापाधिक्येन जनता क्लिष्टा सती न नाटकरसे प्रणिधानं कर्त्तुं क्षमते, नटा अपि सन्तापकदर्थिता न पारयन्ति कायिकव्यापारसाध्यं साध्वभिनयमुपस्थापयितुम्, किञ्च ग्रीष्मर्त्तुनिशातिलघीयसीति कालोऽपि न पर्याप्नोत्यभिनये, सर्वमपीदं प्रतिबन्धकजातमिह शिशिरर्त्तौ न विद्यते सन्तापाभावात् समयपरिवर्त्तनेन रात्रिदैर्घ्याच्चेति भावः। 'सुषीमः शिशिरो जडः' इति शीतपर्यायेऽमरः॥ ४॥

अतिमात्रम्—अत्यन्तम्। स्वदते—रोचते। मधुरातपः—सुसहतया मिष्टसूर्यकरनिकरः। तपस्तपस्यदिवसः—तपाः माघः तपस्यः फाल्गुनः, तयोर्दिवसः॥ 'तपा माघेऽथ फाल्गुने। स्यात्तपस्यः' इत्यमरः॥

निभृतनिलीनामिति। निभृतम् अज्ञातं यथा स्यात्तथा निलीनाम् पयसि निलीय स्थिताम् नलिनीम् कमलिनीम् नायिकाम् विचिन्वतः गवेषयतः रुचिपतेः सूर्यस्य चिरविरहेण बहुकालव्यापिना वियोगेन तनुतरेभ्यः अतिकृशतां गतेभ्यः करेभ्यः किरणेभ्यः हस्तेभ्यश्च तीव्रतावलयः उष्णतारूपा करभूषा पतित इवेत्युत्प्रेक्षा। कस्यापि नायकस्य प्रेयसी यदा मानमाधाय क्वचिन्निलीयते तदा स तामन्वेष्टुं प्रवर्तते, तद्वियोगे कृशतां गताच्च तद्धस्तात् कनकादिवलयः क्वचिन्निपतितोऽपि तेन न ज्ञायते, (दृश्यतां—'कनकवलयभ्रंशरिक्तप्रकोष्ठः' इति मेघदूते) अत्र हि

---

होते हैं जिनमें न जनता ही नाटक देखनेमें ऊबने लगती है, और न नटोंको ही अभिनय करनेमें खेदका अनुभव होता है॥ ४॥

जिस शिशिर ऋतुमें—

जलमें छिपकर बैठी हुई कमलिनी (मानिनी स्त्री) को टटोलते हुए सूर्यके चिरविरह-दुर्बल करोंसे (कर—हाथ एवं किरण) तीव्रतारूप वलय गिर गया है (इसीलिये जाड़ेमें जल उष्ण लगता है)॥ ५॥

( सनिर्वेदम् । आकाशे । )

अरे निसर्गसुन्दर, निरवसानसौभग, श्लाघनीयोऽसि ।

प्रसरति विषयेषु येषु रागः
परिणमते विरतेषु तेषु शोकः ।

---

शिशिरर्त्तौ कमलिनी पयसि निलीना मन्ये मानमाधायेव जले निलीना, तद्वियोगेन क्षीणप्रभोऽजनि तत्प्रेयान् भगवान्भास्करः, स हि पयसि तामन्विष्यति, वियोग-कृशेभ्यश्च तत्करेभ्यस्तीव्रतारूपो वलयो निपतित इव पयसि ( अत एव तत्र समये जलान्तरौष्ण्यमनुभूयते ) इति तात्पर्यम् ॥ ५ ॥

सनिर्वेदम्—निर्वेदः स्वावमाननम्—वैराग्यम् तेन सह । आकाशे–वियति दृष्टिं बद्ध्वा इति भावः । इदं ह्याकाशभाषितम्—अप्रविष्टपात्रोद्देश्यकत्वादस्य कथनस्य ।

इदमत्र बोध्यम्—प्रस्तावनयाऽत्र साधनचतुष्टयसम्पन्नोऽधिकारी निरूपितः, साधनानि तु नित्यानित्यवस्तुविवेकः, इहामुत्रफलभोगविरागः, शमदमादिसाधन-सम्पत्, मुमुक्षुत्वञ्चेति चत्वारि । ब्रह्म नित्यमन्यदनित्यमित्यौपनिषदाः । पुरुषार्थ-फलेषु मोक्षो नित्यः स्वर्गाद्यनित्यमिति नैयायिकाः ।

तत्रौपनिषदमते—नित्यमानन्दमयमात्मानमुद्दिश्येदं सूत्रधारस्याकाशभाषितम्, न्यायमते तु निर्वाणनामानमपवर्गमुद्दिश्येति विवेकः ॥

निसर्गसुन्दर—स्वभावरमणीय । निरवसानसौभग–अनन्तसौन्दर्य । ब्रह्मणो मोक्षस्य वा रम्यता न सांसारिकपदार्थस्येव कालप्रयोजनादिपरतन्त्रा नवाऽपायिनी, नित्यवृत्तिधर्माणां नित्यत्वाभ्युपगमात् । इदमेव तत्त्वं मनसि निधायेत्थमुक्तम् । श्लाघनीयः-स्पृहणीयः, स्पृहाबीजं च पूर्वोक्तविशेषणद्वयोपात्तम् । अमुमेवार्थं वक्ष्य-माणश्लोकेन प्रपञ्चयिष्यति ।

प्रसरतीति । येषु विषयेषु इन्द्रियार्थेषु रूपरसादिषु स्रग्वनितादिषु च ( रमणीयतासमुत्थः ) रागः अभिलाषः प्रसरति प्रवर्त्तते, तेषु विषयेषु विरतेषु

---

[ विरक्तभावसे, आकाशकी ओर देखकर ]

अरे स्वभावसुन्दर, तुम्हारी रमणीयता अनन्त है, तुम श्लाघनीय हो ।

जिन सांसारिक विषयोंमें राग उत्पन्न होता है—वह राग—उन विषयोंके

त्वयि रुचिरुचिता नितान्तकान्ते
रुचिपरिपाक शुचामगोचरोऽसि ॥ ६ ॥

अनित्यस्वभावतया विनाशमुपगतेषु शोकः परिणमते फलति। तस्मात् नितान्तकान्ते एकान्तरमणीये त्वयि परमात्मनि अपवर्गे वा रुचिः उचिता कर्त्तुमर्हा, यतस्त्वम् रुचिपरिपाकशुचाम् रागपरिणतिशोकानाम् अगोचरः अविषयः असि। सांसारिकाः सर्वे पदार्था अनित्याः, तेषु रागे प्रसञ्जिते तेषां विषयाणामवसाने जाते स एव रागः शोकरूपतां प्रपद्यतेऽतः परमात्मन्यपवर्गे वा त्वयि रागः कर्तुं योग्यो यतस्त्वयि कृतस्य रागस्य शोकरूपा परिणतिर्न संभवति तव नित्यत्वादिति भावः। अत्र रुचिपरिपाक इति पृथक् सम्बुद्ध्यन्तमिति केचिदभिप्रयन्ति, तस्य च—रुचेरभिलाषस्य परिपाकः परिसमाप्तिर्यत्र तथाभूतः, इत्यर्थः, यमभिलष्यान्यत्राभिलाषो न चिकीर्ष्यते तादृश इति तत्रैवाभिलाषसमाप्तिरभिप्रेता बोध्या। 'रूपं शब्दो गन्धरसस्पर्शाश्च विषया अमी। गोचरा इन्द्रियार्थाश्च' इत्यमरः। अत्र श्लोके 'परिणमते' इत्यात्मनेपदं चिन्त्यम्। केचित्तु छान्दसत्वेन 'व्यत्ययो बहुलम्' इति व्यत्ययेनात्मनेपदमुपपादयन्ति, ते च छन्दोबद्धं सर्वमपि छन्दोऽभिप्रयन्ति न वेदमात्रम्। कविप्रयोगे छान्दसत्वं महाकविभिरादृतमेव—तथा च कालिदासः—"तं तस्थिवांसं नगरोपकण्ठे' 'श्रेयांसि सर्वाण्यधिजग्मुषस्ते' इत्यादिषु क्वसुं प्रायुङ्क्त। महाभाष्यकारस्तु नैतदनुमन्यते—तथा चाह सः—'छन्दोवत्कवयः प्रयुञ्जते, न चैषेष्टिरस्ति' इति। वस्तुतस्तु छन्दःशब्दस्य वृत्तमेव मुख्योऽर्थो वेदे तु भाक्तस्तत्प्रयोगः, तथा च काव्ये वैदिकप्रयोगाः सुखग्राह्या इति 'परिणमते' इत्युपद्यते ॥६॥

[ 'अयमह'मित्यारभ्य 'शोभते' इत्यन्तेन ग्रन्थेन सर्वत्रान्यत्र वस्तुनि विरागपूर्वकं मोक्षे राग इति मुमुक्षुत्वस्वरूपमेकं साधनं प्रस्तूयमानं बोध्यम्। एतन्मध्ये 'न खलु मम कुटुम्बमवलम्बनाय' 'पिपतिषुमवशं रुदन्ति वंश्याः' 'सतृणमिदं जगदत्ति कालभिक्षुः' इत्यादिना सन्दर्भेण विरागं द्रढयता मुमुक्षुत्वं पुष्यते। ]

नष्ट हो जानेपर शोकमें बदल जाता है। अतः अत्यन्त रमणीय तुझ परमात्मामें ही राग करना उचित है क्योंकि तुम रागके अन्तमें होनेवाले शोकके विषय नहीं होते हो। ( परमात्मा नित्य है अतः उसके ऊपर किये गये प्रेमका परिणाम कभी शोक होगा, यह भय नहीं है )॥ ६॥

( परिक्रम्य । ) अयमहं भोः क्षेत्रज्ञनगरवासी मूलमस्मि सर्वस्यारम्भस्य रागो नाम कामरूपो नटः । तस्य ममामृतोदयं नाम नाटकमभिनिनीषतः पूर्वपरिगृहीतभोगभूमिकापरिहारेण विविक्तवेषपरिग्रहमूरीकुर्वन्तु भाव-

---

क्षेत्रज्ञनगरवासी—क्षेत्रज्ञो जीवस्तस्य नगरं शरीररूपं तत्र वासी, रागो हि शरीरावच्छिन्ने जीवात्मन्येव समवैतीति तस्य क्षेत्रज्ञनगरवासित्वमुच्यते । यद्वा क्षेत्रज्ञ एव नगरं ( निवासभूमितया ) तत्र वसति तच्छील इत्यर्थः । क्षेत्रज्ञशब्दः आत्मार्थकः, 'क्षेत्रज्ञ आत्मा पुरुषः' इत्यभिधानचन्द्रिकाकोशः । 'इदं शरीरं कौन्तेय क्षेत्रमित्यभिधीयते । एतद्यो वेत्ति तं प्राहुः क्षेत्रज्ञमिति तद्विदः ॥' इति गीताऽप्यत्र साक्षिणी । अयमर्थस्तत्त्वपक्षे । नाटकपक्षीयार्थस्तु क्षेत्रज्ञमिति नगर-नाम । राग इत्यपि नटस्य संज्ञैव । सर्वस्यारम्भस्य मूलम्—प्रवृत्तिं प्रति इच्छायाः कारणतया रागस्य सर्वारम्भमूलत्वमुक्तम् । नाटकेऽपि सर्वारम्भा नटायत्ता एव भवन्तीति सुश्लिष्टम् । अभिनिनीषतः—अभिनेतुमिच्छतः । पूर्वपरिगृहीतेति । पूर्वं वैराग्योदयात्पूर्वकाले परिगृहीताः याः भोगभूमिकाः भोगोपयुक्ता वेषास्तासां परिहारेण त्यागेन ।

विविक्तवेषपरिग्रहम्—वैराग्योपयुक्तस्वरूपग्रहणम् । किमपि नाटकमभिनि-नीषन्नटो यथोपयुक्तं भूमिकान्तरं गृह्णाति, यथा दृश्यते उत्तररामचरिते—एषोऽस्मि कार्यवशादायोध्यकस्तदानीन्तनश्च संवृत्तः' इति । अत्रापि रागो नाम नटोऽमृतो-दयं नाम नाटकमभिनेतुम् प्राचीनां वैषयिकसुखभोगोपयुक्तां भूमिकां परिहाय मोक्षोपयुक्तां भूमिकां धारयति । इदमत्राकूतम्—इतः पूर्वं 'त्वयि रुचिरुचिता नितान्तकान्ते' इत्युक्तं तत्र त्वयीत्यस्यात्मनि अपवर्गे वा इत्यर्थ उक्त एव । अपवर्गे इच्छा भविष्यति ततो जीवस्तदर्थे यतिष्यते, अतश्च रागेण तत्र दिशि प्रवर्त्तितुमु-चितम्, इयमेव रागस्य मोक्षविषयत्वं तद्वेषान्तरग्रहणम् । स्पष्टं चेदं मूल एव—पूर्वपरिगृहीतभोगभूमिकेत्यादिनेति ।

ऊरीकुर्वन्तु—अनुमन्यन्ताम् । भावाः विद्वांसः मिश्रा अधिकरणविज्ञाश्चेति

---

[ थोड़ा चलकर ]

मैं आत्मा रूप नगरका वासी सारी चेष्टाओंका मूल राग नामका स्वेच्छारूप-धारी नट हूँ । आप दर्शकोंसे मेरा अनुरोध है कि आप मुझे अमृतोदय नाटकका

मिश्राः। ( आकाशे ) किमात्थ—'अरे लम्पट पुराणनट, किमद्यापि नटसि। पश्य तावदेकधात्रिधैकविंशतिधाशतसहस्रधाव्यूहितविग्रहेण क्लेशगणेन प्रथममथ परमवैरिणा विरागेणाक्रान्तास्तव विषयाः' इति।

---

तयोर्द्वन्द्वः। रागस्य विविक्तवेषपरिग्रहो हि विद्वन्मीमांसकानुमतौ सत्यामेव युज्यते, तयोरेव तत्र योग्यत्वादिति भावः।

'लम्पट' इति रागस्य सततं विषयोन्मुखतादर्शनकृतं निन्द्यत्वं द्योतयितुमुक्तम्। 'पुराणनट' इति रागस्यानाद्यविद्याप्रसूतत्वेनादित्वं द्योतयति। अद्यापि—सम्प्रत्यपि। यस्य विषयाः परैराक्रान्ताः स यदि नृत्याभिनयमारभते तदा स निन्द्यत एवेति भावोऽद्यापि किं नटसीत्यस्य। एकधा—दुःखत्वजातेरेकतया सर्वदुःखानां तदनुगत्यैकप्रकारकत्वम्। आध्यात्मिकाधिभौतिकाधिदैविकभेदेन त्रिधा च तत्। तत्राध्यात्मिकं दुःखं वातपित्तश्लेष्मणां वैषम्यनिमित्तम्, आधिभौतिकं मानुषपशुपक्षिसरीसृपस्थावरनिबन्धनम्। आधिदैविकं च यक्षराक्षसपिशाचग्रहाद्यावेशनिबन्धनम्। एकविंशतिधा—घ्राणरसनचक्षुस्त्वक्श्रोत्राणि पञ्च, गन्धरसरूपस्पर्शशब्दाः पञ्च, मनः एकम्, तद्विषयो द्वेषेच्छाप्रयत्नस्वरूप एक एव, प्रात्यक्षिक्यो बुद्धयः षट्, शरीरम्, सुखम्, दुःखञ्चेति संहत्य दुःखस्यैकविंशतिः प्रकाराः। शतसहस्रधा—शतधा सहस्रधा चेत्यर्थः। शतसहस्रप्रकारता च दुःखस्य प्रातिस्विकं भेदमुपादायोपपाद्या। व्यूहितविग्रहेण—कायव्यूहद्वारा धृतबहुरूपेण। क्लेशगणेन—दुःखनिवहेन ( तव भूमयः प्रथममाक्रान्ताः—रागस्य विषयाः पूर्वत एवाभिभूताः ) अथ परमवैरिणा विरागेण—इदानीं तव स्वभावशत्रुणा तव विषया आक्रान्ताः। ( यस्य विषयः पूर्वमपि शत्रुभिराक्रम्यतेस्म, सम्प्रति च बलवता शत्रुणाऽऽक्रम्यते तस्य नटनं नितान्तहास्यास्पदमिति किमद्यापि नटसीति पूर्वोक्तं

---

अभिनय करनेके लिये पूर्व वेषको छोड़कर पवित्र वेषान्तर धारण करनेकी अनुमति दें।

[ आकाशमें ]

क्या कहा ? अरे लम्पट, बूढ़ा नट, अब क्या नाचोगे ?

पहले एकरूप, त्रिरूप, एकविंशतिरूप, एवं शत-सहस्ररूप दुःखोंसे तुम्हारे ( कामके ) विषय आक्रान्त थे, अब तो तुम्हारे परम विरोधी वैराग्यने तुम्हारे विषयों पर आक्रमण कर दिया है।

(सभयमाकाशे।) हन्त। मम कांदिशीकस्य कं देशमुपदिशसि। न खलु ममेदानीं कुटुम्बमवलम्बनाय। तथा हि।

न खलु विघटिताः पुनर्घटन्ते
न च घटिताः स्थिरसंगतं श्रयन्ते।
पिपतिषुमवशं रुजन्ति वंश्या-
स्तटतरुमाप इवापगागणस्य ॥ ७ ॥

---

युक्तम्। विरागस्य रागं प्रति स्वाभाविकं शात्रवं तमः प्रति प्रकाशस्येव, विरुद्ध-स्वभावत्वादुपपन्नम्।)

सभयम्—शत्रुव्यूहनिशमनजन्यभयेन सहेतिक्रियाविशेषणम्? इदं च वैराग्यप्राबल्यप्रकाशनविधया मुमुक्षुत्वं प्रति साहायकं बोध्यम्।

कान्दिशीकस्य—भयद्रुतस्य। (कान्दिशीको भयद्रुत इत्यमरः) कं देशमुपदिशसि कुत्र देशे गत्वाहमात्मरक्षां करोमीति। ननु भयकारणेषूपस्थितेषु सामान्यतो लोकः प्रथमं कुटुम्बमाश्रयते तद्रागोऽपि कुटुम्बमाश्रयतु तत्राह—न खल्विति। कुटुम्बेष्वपि विरागाक्रान्तेषु न तान्यपि विश्वस्याश्रयणार्हाणीति तात्पर्यम्। कुटुम्बानामपि विरागाक्रान्ततां प्रपञ्चयिष्यति न खल्वित्यादिनाऽग्रिमश्लोकेन।

न खलु विघटिता इति। विघटिताः प्रायणादिना वियुक्ताः न घटन्ते न संयुज्यन्ते खलु। घटिताः कुतोऽपि कारणात् मिलिताः स्थिरसङ्गतं चिरस्थायिनीं सङ्गतिं न श्रयन्ते न भजन्ति। पुत्राद्याः कुटुम्बजना यदि वियुज्यन्ते न पुनर्मिलन्ति, अथ भाग्यान्मिलन्त्यपि तथापि तत्सङ्गतिश्चिरकालव्यापिनी न जायते, तदिदमेकं

---

[भयपूर्वक, आकाशकी ओर देखकर]

मैं भयसे कातर हो रहा हूँ, मुझे तुम कहाँ छिपनेकी राय देते हो। मेरे लिये कुटुम्बका अवलम्बन तो अब ठीक नहीं है, क्योंकि—

जो बिछुड़ते हैं उनसे फिर भेंट नहीं होती है, जो मिलते हैं उनका मिलन भी चिरस्थायी नहीं होता है। जिस प्रकार तटवर्ती तथा गिरनेकी संभावनासे अभिभूत वृक्षको नदीका पानी कष्ट देता है उसी तरह मुमूर्षु वृद्धको उसके वंशज (कटूक्तियोंसे) कष्ट दिया करते हैं ॥ ७ ॥

अपि च। भीषयति विद्रुतमनुद्रवति मामेष कूटकर्मन्दी कालः। पश्य—

प्रतिगृहमतिथिर्गृहीतदण्डो
धृतजगदण्डकमण्डलुप्रकाण्डः।
भुवनभरणपात्रमात्रशेषं
मसृणमिदं जगदत्ति कालभिक्षुः॥ ८॥

तद्विरागकारणमुक्तम् ( अनेन कुटुम्बस्य विरागाक्रान्तत्वमंशतः समर्थितम् ) पिपतिषुम् आशङ्कितपतनम् मुमूर्षुम् अत एव अवशम् अशक्तेन्द्रियशरीरम् वंश्याः वंशजाताः पुत्रादयः तटतरुम् तीरगतं वृक्षम् आपगागणस्य नदीसमूहस्य आपः जलानि इव रुजन्ति व्यथयन्ति। यथा नदीतीरवर्त्तिनमासन्नपातं च तरुं जलवेगाः निपातयन्ति तथैव वृद्धं मुमूर्षुजनं तद्वंश्याः कटूक्त्या परितापयन्ति, तटतरुरपि यावज्जीवनं ता आप आतपात्त्रायते वृद्धोऽपि स्ववंश्यान्यावच्छक्ति विपदो निवारयितुमचेष्टत, वृक्षोपि जलवेगाघातशिथिलमूलतया पिपतिषुरयमपि वृद्धो वयःपरिणामान्मुमूर्षुरिति पिपतिषुः बोध्यः। वंश्या वृद्धावस्थायां कटूक्त्या परितापयन्तीति तान्प्रति विरागस्य व्यञ्जना कृता। उपमाऽलङ्कारः॥ ७॥

भीषयति—भयं प्रापयति। विद्रुतम् भीत्या पलायमानम्। अनुद्रवति—अनुधावति। कूटकर्मन्दी—कपटसन्न्यासी। कालो मृत्युः। एतेन मृत्युभयादपि वैराग्यस्य प्ररूढभावो व्यञ्जितः। 'भिक्षुः परिव्राट् कर्मन्दी' इत्यमरः। यथा कपटसन्न्यासी रूपविशेषप्रदर्शनेन वाग्जालेन च्चाभिमतसुखप्रदानच्छलेन गृहिणो वञ्चयित्वा वित्ताद्यपहरति, तथाऽयं कालो दुःखमयसंसारे तत्तद्भोगावसरे सुखदानच्छलेन प्राणिनो विमोह्य प्राणानपहरतीति कालस्य कपटसंन्यासिरूपत्वं प्रोक्तम्।

प्रतिगृहमिति—गृहं गृहं प्रतीति प्रतिगृहम् सर्वेषु गृहेषु अतिथिः अनिश्चितागमनकालः अभ्यागतः गृहीतदण्डः त्रिदण्डिमतानुसारिसन्न्यासितया हस्तधृतयष्टिः धृतो हस्तेऽवलम्बितो जगदण्डकमण्डलुः ब्रह्माण्डरूपजलपात्रं येन तादृशः कालभिक्षुः

मैं भयसे भागा जा रहा हूँ और कपट सन्न्यासी काल मुझे डरा रहा है। देखो—कालरूपी यह भिक्षु दण्ड लेकर प्रत्येक घरमें जाता है इसके हाथमें ब्रह्माण्डरूप बड़ा सा कमण्डलु लटक रहा है, यह, जो कुछ भी जगत्में मिल जाता है उसे निःशेष भावसे खा जाता है, केवल जगत् रूप भक्ष्य का पात्र ( परमात्मा ) शेष रह जाता है॥ ८॥

( प्रविश्य । )

नटः—भाव, क्षेत्रज्ञनगरचरमसीमनि क्षणानुभवरमणीयो विविक्त-

मृत्युरूपः सन्न्यासिभिक्षुकः भुवनानां चतुर्दशसंख्यकानां भुवनानां भरणं स्थान-भूतं पोषकं वा पात्रं ब्रह्म तदेव तन्मात्रं शेषः अवशिष्टं यत्र तथा इदं जगत् सतृणम् तृणमप्यपरित्यज्य साकल्येन अत्ति भक्षयति । यस्यागमनसमयो न नियतः, यः प्रतिगृहं भ्रमति, येन सम्प्रदायानुशिष्टो दण्डो ध्रियते यश्च कमण्डलूपरितनभागं करे धारयति एतादृशः सन्न्यासी पात्रमात्रमपहाय सकलमपि गृहिभिर्दत्तं सदन्नं कदन्नं वाऽश्नाति, एवमसौ कालः प्रतिगृहमुपसर्पति सर्वस्यापि तेन नेयत्वात्, न ज्ञायते च तदागमनकालः, कालो हि दण्डधरः प्रसिद्धः, ( अत एव तत्पर्याये 'कालो दण्डधरः श्राद्ध' इत्यमरः ) ब्रह्माण्डरूपस्य कमण्डलोस्तद्धस्तावलम्बिता काल-मीश्वरं मन्यमानानां मते सुप्रतीता । स चायं कालो जगदधिष्ठानं ब्रह्म विहाय सकलमपि चराचरं जगद्विनाशयति ( विनाश एवात्राशनं बोध्यम् ) । 'सदेव सौम्येदमग्र आसीत्' इति श्रुतेः 'अहं कृत्स्नस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा' इति स्मृतेश्च जीवब्रह्मणोर्घटाकाशमहाकाशयोरिव वेदान्तिभिरेकत्वाभ्युपगमाच्च प्रलयं गतस्य ब्रह्माण्डस्य भुवनभरणपात्ररूपब्रह्ममात्रशेषत्वं युज्यते । यद्यपि सांख्यशास्त्रे प्रकृतिरपि शेष्यते, तथापि 'यतो वा इमानि भूतानि' इत्यादिश्रुतिषु यतः इति पञ्चम्याः प्रकृतित्वसमर्थकतया 'प्रकृतिश्च प्रतिज्ञादृष्टान्तानुपरोधात्' इति ब्रह्म-सूत्रस्वारस्येन च ब्रह्मण एव जगत्कार्यं प्रति प्रकृतित्वं प्रत्याय्यते तस्माज्जगतः प्रलये ब्रह्ममात्रशेषत्वं सूपपाद्यम् । सतृणमिति साकल्येऽव्ययीभावः ॥ ८ ॥

[ एतावत्पर्यन्तेन सन्दर्भेण नित्यानित्यवस्तुविवेकस्वरूपमाद्यं साधनमुक्तम् ]
'भाव' इति नटकृतं सूत्रधारसंबोधनम्, 'भावोऽनुगेन सूत्री च मार्षेत्यनेन सोऽपि च' इति दशरूपके । सूत्री सूत्रधारः अनुगेन नटेन पारिपार्श्वकेन तदन्येन वा 'भाव' इत्युच्यते, एतेन सूत्रधारेण च सः नटः 'मार्ष' इत्युच्यते इति हि तदर्थः । 'भावो विद्वान्' इति नाट्यप्रकरणेऽमरः । क्षेत्रज्ञनगरचरमसीमनि—क्षेत्रज्ञो जीव-स्तस्य नगरं शरीरम् तस्य चरमसीमा च सा यत आरभ्य न शरीरपरिग्रहः, एव-ञ्चात्र क्षेत्रज्ञनगरचरमसीमपदं मोक्षपूर्वदशापरं बोध्यम् । तत्र क्षेत्रज्ञनगरचरमसी-मनि—मोक्षपूर्वदशायाम् । क्षणानुभवरमणीयः—निर्व्यापारस्थित्यनुभवरम्यः ।

नट—भाव, क्षेत्रज्ञनगरकी आखिरी सीमा [illegible] के योग्य एवं

विशदोऽयमाश्रमः। शममाश्रित्येह बधान धृतिमुपजापदुःस्थिते देवे महामोहे। विरागाक्रान्तेषु भोगविषयेषु निभृतनिवास एव भावस्य शोभते।

सूत्रधारः—आः, किमबद्धं प्रलपसि।

---

'निर्व्यापारस्थितौ कालविशेषोत्सवयोः क्षणः' इत्यमरः। सा चेयं मोक्षपूर्वदशाऽचिरमेव तिष्ठतीत्यपि क्षणानुभवरमणीयपदद्योत्यम्। विविक्तः–निर्जनः गुणकृतमालिन्यशून्यश्च। विशदः शुचिश्चेति विविक्तविशदशब्दयोर्विशेषणयोरपि वैवक्षिकं विशेष्यत्वमग्रिमस्यास्थाय श्वेतरक्तवत्समासः। आश्रमः—जीवन्मुक्तिदशारूपः। आ समन्तात् श्राम्यन्ति तपसा कायं क्लेशयन्ति यत्र स आश्रमः। इह—आश्रमे। शमम्—शान्ति विषयवैमुख्यम्। धृतिं बधान—विघ्नेऽपि सति धैर्यं धारय, उपजापदुःस्थिते—भेदजर्जरे। देवे—राजनि मोहे। भोगविषयेषु—सांसारिकसुखसाधनतयाऽभिमतेषु सम्पत्पुत्रादिषु। विरागाक्रान्तेषु—अनित्यताप्रयत्नेन वैराग्यं समर्थयत्सु सत्सु। निभृतनिवासः—संयतेन्द्रियतया क्वचित्कालक्षेपः। अन्योऽपि राजाश्रितो जनः परैरुपजापद्वारा स्वनृपतौ दुःस्थतां गते विषयेषु च तत्सेनाक्रान्तेषु सत्सु क्वचन ग्रामाद्बहिःस्थिते रमणीये शुचावाश्रमे धैर्येण कालं क्षेप्तुमादिश्यते तत्कल्याणकामिना गुर्वादिना, तद्वदयमपि जीवो मोहे राजनि परकृतोपजापदुःस्थिते तद्विषयेषु विरागाक्रान्तेषु सत्सु मोक्षपूर्वदशारूपदेहचरमसीमनि स्थिते जीवन्मुक्तिलक्षणे निर्व्यापारस्थितिरम्ये आश्रमे शमपूर्वकं स्थातुमनुरुध्यते रागनाम्ना जीवसुहृदा। 'निभृतनिवासः' इति सर्वक्रियाराहित्यरूपोपरतिरूपं साधनाङ्गं निवेद्यम्। 'आः' इति नितान्तप्रतिकूलताद्योतकमव्ययम्। असम्बद्धम्—असत्यार्थकम्। प्रलपसि—वदसि। एतच्च कथनं तदुक्तावविश्वासकृतम्।

---

रमणीय एकान्त तथा स्वच्छ यह आश्रम विद्यमान है। शान्तिसे आप यहाँ रहें जबतक आपके महाराज महामोह भेद-प्रयोगसे आकुल हैं। जब आपके विषय विरागसे आक्रान्त हो गये हैं, तब आपका एकान्तवास ही भला लगता है।



सूत्रधार—आः, क्या बे-सिर-पैरकी बात करते हो।

नाद्यापि श्रुतिगोचरः स विषयो यस्मिन्नमुष्य प्रभो-
रादेशः प्रतिहन्यते न स जनो यस्तस्य नास्ते वशे ।
आसंसारमखण्डयौवनतनयोरक्षीणपक्षस्य च
क्षेत्रज्ञक्षितिनायकस्य रिपवः कुत्रोपजापः कुतः ॥९॥

नटः—भाव, एवमान्वीक्षकाः कथयन्ति—

---

नाद्यापीति। स विषयो देशः न अद्यापि सम्प्रत्यवधि श्रुतिगोचरः श्रुतः यस्मिन् अमुष्य मम प्रभोः महामोहस्य राज्ञः आदेशः आज्ञावचनम् प्रतिहन्यते, विरुध्यते, न सः जनः ( श्रुतः ) यः तस्य महामोहस्य वशे अधीनतायाम् न आस्ते। आसंसारम् जगद्व्याप्य अखण्डयौवनतनोः अक्षतयुवत्वस्य अक्षतदेहस्य च अक्षीणपक्षस्य अनुपहतसार्थस्य च क्षेत्रज्ञक्षितिनायकस्य जीवरूपभूपालस्य महामोहस्य कुत्र रिपवः शत्रवः उपजापः परकृतभेदनीतिप्रयोगश्च कुतः? न ईदृशं स्थानं श्रूयते, यत्र महामोहस्याज्ञा प्रतिषिध्यते, न चैतादृशो जनः श्रूयते यो न तद्वशवर्त्ती, आसंसारम् यौवनदेहयोरक्षततयाऽक्षतपक्षस्य महामोहस्य कुतः शत्रवः असत्सु च शत्रुषु कुतस्तरां तदुपजाप इति नाटकपक्षेऽर्थः। तत्त्वार्थस्तु—सम्प्रत्यवधि परमात्मश्रवणमपि न जातं यस्मिन्सति महामोहप्रसरो निरुध्यते, सर्वोऽपि लोको महामोहवशवर्त्ती, जन्मकालत एव हि महामोहस्य यौवनमखण्डितं पराक्रमते, तत्पक्षश्च रागद्वेषमोहत्रैराश्यस्वरूपाऽक्षत एव, तदस्यां स्थितौ कुतो विरागोदयस्य संभवः कुतस्तरां च तद्विषयेषूपजापसंभावनेति ॥ ९ ॥

आन्वीक्षकाः—आ समन्तादन्वीक्षन्ते वस्तुतत्त्वं गवेषयन्तीत्यान्वीक्षकाश्चराः।

---

वह विषय अभी तक नहीं सुना गया जहाँ मेरे प्रभु महामोहका आदेश प्रतिहत हुआ हो, और वह आदमी भी नहीं सुना गया है जो मेरे प्रभु महामोहका वशवर्त्ती नहीं हो। जन्मसे लेकर आजतक जिसका यौवन तथा शरीर अखण्डित रहा है, जिसका पक्ष कभी परास्त नहीं हुआ, उस शरीररूप पृथ्वीके महाराज महामोहके शत्रु कहाँसे आये और उनके प्रति किये जाने वाले भेदप्रयोगकी क्या बात है? ॥ ९ ॥

नट—भाव, आन्वीक्षिकी जाननेवालोंका ( गुप्तचरोंका ) कहना है—

विप्राकारे प्रविश्यात्र क्षेत्रज्ञनगरे श्रुतिः।
सहान्वयं महामोहमुन्मूलयितुमिच्छति ॥ १० ॥

सूत्रधारः—मार्ष, किमुन्मूलितेन महामोहेन प्रयोजनमुपपद्यते श्रुतेः।

नटः—भाव, नूनमद्वैतसाम्राज्ये श्रुतिरपवर्गमभिषेक्तुमीहते।

सूत्रधारः—युज्यते साम्राज्यमपवर्गस्य यदि प्रजा रज्यन्ति। न च रोचते करणचक्रविप्रियः पुरुषायापवर्गः।

---

एष नाटकपक्षेऽर्थः। तत्त्वपक्षे तु आन्वीक्षिकी न्यायविद्या तद्विद आन्वीक्षकाः।

विप्राकार इति। विप्राकारे ब्राह्मणशरीरतया प्रथिते विगतपरिखादिप्राकारे च क्षेत्रज्ञनगरे जीवदेहे क्षेत्रज्ञक्षितिनायकस्य पुरे च प्रविश्य श्रुतिः सहान्वयं सवंशम् रागद्वेषादिस्वसन्तानयुतञ्च महामोहम् मिथ्याज्ञानप्रभेदविपर्ययरूपम् तन्नामकं राजानञ्च उन्मूलयितुं मूलेन मिथ्याज्ञानेन सह उत्पाटयितुम् इच्छति। यथा कोऽपि शत्रुभूतो राजा प्राकाररहितेऽतश्च सुखप्रवेशे प्रतिपक्षराजनगरे प्रविश्य सवंशं तं राजानमुन्मूलयति, एवं विप्रदेहे क्षेत्रज्ञनगरे प्रविष्टा श्रुतिः रागद्वेषादिभिः पुत्रैरुपेतं महामोहं नाम परिपन्थिनं विनाशयितुमिच्छतीत्यर्थः। 'विप्राकारे' इति श्रुतिप्रवेशयोग्यताद्योतनाय ॥ १० ॥

'मार्ष' इति सूत्रधारकृतं नटसंबोधनम्। 'मारिष' इत्यपि दृश्यते।

अद्वैतसाम्राज्ये—स्वरूपप्रतिष्ठायाम्। महामोहे विनाशित एव तत्त्वमस्यादि-वाक्यैर्भागत्यागलक्षणाद्वाराऽऽत्मैक्यरूपा स्वरूपप्रतिष्ठाशक्यक्रियेतिश्रुतेर्महामोह-विनाशे तात्पर्यम्।

साम्राज्यम्—राजपदम्। रज्यन्ति—अनुकूलास्तिष्ठन्ति। प्रजाः—पुरुषाः।

---

ब्राह्मणाकारधारी शरीररूप नगरमें प्रवेश करके (विना प्राकारके अनावृत नगरमें प्रवेश करके) श्रुति सवंश महामोहका विनाश कर देना चाहती है ॥१०॥

सूत्रधार—मार्ष, श्रुतिको महामोहके उन्मूलित होनेसे क्या लाभ है?

नट—अद्वैतसाम्राज्यपर श्रुति अपवर्गका अभिषेक चाहती है।

सूत्रधार—यदि प्रजा चाहे तो अपवर्गका साम्राज्याभिषेक ठीक है, परन्तु पुरुष अपवर्गको नहीं चाहता है क्योंकि इन्द्रियरूप अनुचरोंको अपवर्ग प्रिय नहीं है।

नटः—भाव, दमेन निगृहीतानि करणचक्राणि। पुरुषोऽपि श्रुतिप्रभया प्रमित्या सङ्गतस्तया विहितमनुतिष्ठति। प्रतिषिद्धं च वर्जयतीत्यर्जयत्यपवर्गमार्गसम्बलसम्पदम्।

सूत्रधारः—मारिष, प्रभवति विधेयेषु सह दुहित्रा प्रमित्या भगवती

---

करणचक्रविप्रियः—इन्द्रियसमूहस्नेहसौभाग्यहीनः। (अयमर्थः—अपवर्गो हि नाम सकलेन्द्रियकज्ञानरहितस्थितिक इति स इन्द्रियवर्गाय न रोचते, अथ इन्द्रियवर्गाय न रोचत इत्यनेनैव हेतुना पुरुषायापि न रोचेत, तथा च प्रजानुरागस्य संभावना न दृश्यते, तदलं श्रुतेरपवर्गस्याद्वैतसाम्राज्याभिषेकप्रयासेनेत्याशयः)

दमेन—करणचक्रविप्रियत्वं यदपवर्गस्यानुपदमुक्तं तद् बाह्यानामान्तराणाञ्चेन्द्रियाणां विषयप्रसक्तिमूलकं स्यात्तत्र बाह्यानीन्द्रियाणि दमेन निगृहीतानि, आन्तराणि च शमेनेति करणचक्रविप्रियत्वमूलकस्य प्रजाननुरागस्य नास्ति संभव इत्युक्तं भवति। करणचक्रमात्रमेव न निगृहीतमपि तु पुरुषोऽपि प्रजास्थानीयः प्रतार्य वशीकृत इत्याह—पुरुषोऽपीति। श्रुतिप्रभवया—वैदिक्या। प्रमित्या—यथार्थज्ञानेन। तया—वैदिक्या प्रमित्या। विहितम्—अनुशिष्टम्। अपवर्गमार्गसंबलसम्पदम्—मोक्षाधिकारित्वम्। केनापि राज्ञा प्रतिपक्षमभिभूय तत्पुरे स्वायत्तीक्रियमाणे प्रजानुरागोऽपेक्ष्यते, अत्र श्रुत्या महामोहमभिभूय जीवदेहे स्वायत्तीक्रियमाणे पुरुषानुकूलताऽपेक्ष्यते। सा च प्रजाऽनुरक्तिर्द्विधा सम्पाद्यते—प्रजासूपजापं जनयतां दमेन निग्रहद्वारा, प्रजाभिष्टवस्तुवितरणद्वारा च। अत्रापि श्रुत्या प्रजास्थानीयस्य पुरुषस्य बुद्धिविप्लवकराणीन्द्रियचक्राणि दमेन निगृहीतानि, पुरुषश्च इष्टवस्तुमूर्धन्यया शुद्धकुलया प्रमित्या नाम वनितया योजितः, प्रमितिश्च पुरुषं वशयित्वाऽपवर्गानुकूलतां नीतवतीति प्रजानुरागविषये शङ्कापि वृथेति प्रघट्टकार्थः।

विधेयेषु—वशगेषु। दुहित्रा—स्वजन्यया पुत्रीरूपया। प्रभवति—सर्वं कर्तुं समर्था।

---

नट—भाव, दमने इन्द्रियोंको वशमें कर लिया है। पुरुष भी श्रुतिकी कन्या प्रमितिसे युक्त होकर प्रमितिका ही कहा किया करता है, प्रमिति जिसका निषेध करती है वह कार्य नहीं करता है, इस प्रकार वह अपवर्गके पथका पथिक बन रहा है।

सूत्रधार—मारिष, अपने वशवर्त्ती लोगोंपर अपनी कन्या प्रमितिके साथ

श्रुतिः । ( सबहुमानमाकाशे । ) भगवति भुवनभावुकभाविनि विश्वनिःश्रेयसशरण्ये श्रेयसि श्रुते,

जननि तव पुमर्था एव पादाः प्रथन्ते
प्रथमचरणबद्धो निर्भरं रौमि वत्सः ।
चरमचरणमूलप्रस्नुतां स्तन्यधारा-
ममरगवि कदा ते मुक्तबन्धः पिबेयम् ॥ ११ ॥

---

सबहुमानम् इति श्रुतिपराक्रमस्मरणेन तदादरोदयसंभवव्यञ्जनाय । भुवनभावुकं विश्वकल्याणं भावयति तच्छीले । 'भावुकं भविकं भव्यं कुशलं चेममस्त्रियाम्' इत्यमरः । विश्वनिःश्रेयसशरण्ये—संसारस्य अपवर्गस्य रक्षिके । ( अपवर्गरक्षाव्यग्रता च श्रुतेस्तस्य साम्राज्याभिषेकचेष्टा प्रतीता ) श्रेयसि—प्रशंसायोग्ये ।

जननतीति । अत्र श्लोके चतुर्वर्गफलदा श्रुतिः कामधेनुरूपकेण स्तूयते । हे जननि मातः अमरगवि नित्यवाक्स्वरूपे कामधेनो, तव पादाः चरणाः पुमर्थाः कामार्थधर्ममोक्षरूपाः पुरुषार्था एव प्रथन्ते प्रसिद्ध्यन्ति, तेषु प्रथमचरणबद्धः कामासक्त एवाहं वत्सः निर्भरम् अत्यर्थम् रौमि रोदिमि । तत्र कारणमाह—चरमेति । चरमचरणस्य मोक्षस्य मूलादारम्भस्थलात् परमात्मज्ञानरूपात् प्रस्नुताम् अनवरतप्रवर्तमानाम् ते तव स्तन्यधाराम् दुग्धधाराम् आनन्दप्रवाहं च अहं मुक्तबन्धः संसारबन्धरहितो रज्जुमुक्तश्च कदा पिबेयम् आस्वादयितुं प्रभवेयम् । आशंसायामत्र लिङ् । अत्र श्रुतिः कामधेनुः, तस्याश्चरणाः कामार्थधर्ममोक्षाख्याः पुरुषार्थाः, तत्र प्रथमचरणे कामे बद्धो वत्सो जीवः, बन्धनरज्जुः कर्मपरम्परा, चरमचरणो मोक्षः, तन्मूलरूपस्तनदेशोऽपि परमात्मज्ञानम्, स्तन्यधारा चानन्दप्रवाहः,

---

श्रुतिका प्रमुख है, ( आदरके साथ—आकाशकी ओर लक्ष्यकरके ) संसारके कल्याणको करनेवाली, मोक्षप्रदे, कल्याणमयि, श्रुते ।

मातः, तुम्हारे ( काम, अर्थ, धर्म, मोक्ष ) चार चरण पुरुषार्थरूप जगत्में प्रसिद्ध हैं जिनमें प्रथम चरण ( काम ) में बंधा हुआ मैं वत्स बेजार होकर रो रहा हूँ, मातः, तुम्हारे अन्तिम चरण ( मोक्ष ) की जड़से प्रस्नुत होने वाली दूधकी धाराका पान मैं बन्धमुक्त होकर कब कर सकूँगा ? ॥ ११ ॥

